चल जाएगा कि प्रत्येक चार्ज के लिए अनेक लाइनें उपयोग में लाई जानी हैं अतः जब तक पहले चार्ज में सैंपलिंग कार्य पूरा नहीं हो जाता, तब तक दूसरे चार्ज का नाम या नम्बर दर्ज न करें।

**कालम 2 : चार्ज में ब्लाकों की कुल संख्या**—कालम 2 में यथास्थिति शहर/चार्ज में ब्लाकों की कुल संख्या दर्ज करें। चूंकि यह एक महत्वपूर्ण जानकारी है अतः ब्लाकों की कुल संख्या बड़ी सावधानी से सुनिश्चित की जाए।

**कालम 3 : चयित पहले ब्लाक का नम्बर**—कालम 3 में दिया गया यादृच्छिक नंबर लिखें। यह नम्बर सैंपल चयन का प्रारंभिक बिन्दु है। यदि किसी शहर का आवंटित यादृच्छिक नम्बर 4 है तो गणना ब्लाक नं० 4 पहला सैंपल ब्लाक होगा।

**कालम 4 : चयित प्रगणक ब्लाकों की सूची**—कालम 3 में यादृच्छिक नम्बर से आरम्भ करके उस नम्बर से आगे प्रत्येक पांचवें ब्लाक का चयन तब तक करते जाना है जब तक चार्ज में ब्लाकों का इस प्रकार का चयन समाप्त नहीं हो जाता। उदाहरण के लिए यदि कालम 3 में यादृच्छिक नम्बर 4 है तो आपको ब्लाक नम्बर 4, 9, 14, 19 आदि का चयन करना है। यदि इस चार्ज में 112 ब्लाक हैं तो गणना ब्लाक नम्बर 109 अन्तिम चयित ब्लाक होगा। सभी ब्लाकों के नम्बर कालम 4 में दर्ज करें। प्रविष्टियां इस प्रकार की जा सकती हैं :

4, 9, 14, 19, 24
29, 34, 39, 44, 49
....................इत्यादि

इस कालम में जितनी लाइनों की आवश्यकता हो उतनी का प्रयोग किया जाए। इस कालम में दर्ज ब्लाक चार्ज के सैंपल ब्लाक हैं।

**कालम 5 : सैम्पल में ब्लाकों की संख्या**—कालम 4 में सभी सैंपल ब्लाकों को दर्ज करने के बाद सैंपल में ब्लाकों की संख्या की गणना करें और इस संख्या के योग को कालम 5 में दर्ज करें। सैंपल ब्लाकों की कुल संख्या उस संख्या के बराबर होगी जो कालम 2 में दर्ज किए गए ब्लाकों की कुल संख्या में 5 से भाग देने पर निकलती है। यदि कालम 2 में दर्ज ब्लाकों की कुल संख्या में 5 का भाग पूरा पूरा नहीं जाता है तो कालम 5 में दर्ज सैंपल ब्लाक की संख्या निम्नलिखित के बराबर होगी :

(क) $\frac{\text{चार्ज में ब्लाकों की कुल संख्या}}{5}$ शेष को छोड़ दें

या

(ख) $\frac{\text{चार्ज में ब्लाकों का नम्बर}}{5}$ शेष को छोड़ दें और भागफल में एक जोड़ दें

यदि शेष प्रारंभिक ब्लाक के नम्बर से कम बचता है तो सैंपल ब्लाकों की वास्तविक संख्या पहले उदाहरण से निकाली गई संख्या के बराबर होगी। परन्तु यदि शेष प्रारम्भिक ब्लाक नम्बर के बराबर या उससे अधिक है तो चयित ब्लाकों की संख्या दूसरे उदाहरण से निकाली गई संख्या के बराबर होगी अर्थात् भागफल में 1 जोड़ने के बाद जो संख्या निकले उसके बराबर होगी।

उदाहरण के लिए एक चार्ज को लें जिसमें 112 गणना ब्लाक हैं। इस मामले में यदि 112 को 5 से विभाजित किया जाए तो शेष 2 को छोड़ दिया जाएगा और परिणाम 22 निकलेगा। यदि प्रारंभिक यादृच्छिक नम्बर 3 या 4 या 5 है तो शेष प्रारंभिक यादृच्छिक से कम है। अतः उदाहरण (क) के अनुसार कुल 22 सैंपल ब्लाक होंगे।

इसके विपरीत यदि यादृच्छिक 1 या 2 है तो शेष प्रारंभिक यादृच्छिक नम्बर से अधिक या उसके बराबर होगा अतः उदाहरण (ख) के अनुसार कुल 23 सैंपल ब्लाक होंगे।

**कालम 6 : चयित अन्तिम ब्लाक का नम्बर**—कालम 6 में चयित अन्तिम ब्लाक की क्रम संख्या दर्ज करें। उक्त उदाहरण में 112 ब्लाकों न प्रारंभिक यादृच्छिक नम्बर 4 था तो चयित अन्तिम ब्लाक की क्रम संख्या 109 होगी। इस नम्बर को कालम 6 में दर्ज करें।

**कालम 7 : छोड़े गए ब्लाकों की संख्या (कालम 2 घटा कालम 6)**—कालम 6 में दर्ज अन्तिम ब्लाक के बाद चार्ज में जो भी ब्लाक बचते हैं उनकी संख्या कालम 7 में लिखें। पूर्ववर्ती पैरा में दिए गए उदाहरण के अनुसार 3 नम्बर को इस कालम में

this column only after the sampling operation with respect to the first charge is over. Since, as you will see later, you may be using quite a few lines for each charge, do not enter the name or number of the second charge unless the sampling operation in the first charge is completed.

**Col. 2 : Total number of blocks in the charge.** Enter here the total number of blocks in the city/charge as the case may be. Since this is important information this has to be ascertained carefully.

**Col. 3 : No. of the first block selected.** Write down the random number which is assigned here. This indicates the starting point for sample selection. If the random number allotted for the city is 4, and first sample block will be enumeration block No. 4.

**Col. 4 : List of enumeration blocks selected.** Starting with the random number col. 3, select every 5th block till you cannot select any further block in the charge. For example, If the random number in col. 3 is 4, you must select block number, 4, 9, 14, 19 etc. If in this charge there are 112 blocks, the last block selected will be the enumeration block number 109. All the block numbers should be entered in column 4. The entries can be made as :

4, 9, 14, 19, 24
29, 34, 39, 44, 49
.............................etc.

Use as many lines as needed in this column. Blocks listed in this column are the sample blocks for the charge.

**Col. 5 : No. of blocks in the sample.** After listing all the sample blocks in column 4, count the number of blocks in the sample and enter this total number in column 5. The number of blocks in the sample should be equal to the number of blocks in the charge entered in col. 2 divided by 5. If the number of blocks in col. 2 is not exactly divisible by five then the number of sample blocks in col. 5 will be equal to :

(a) $\frac{\text{The number of blocks in the charge}}{5}$ ignoring the remainder

*Or*

(b) $\frac{\text{The number of blocks in the charge}}{5}$ ignoring the remainder + 1

The actual number of blocks in the sample will be equal to the former if the remainder is less than the starting block number. If the remainder is equal to or greater than the starting block number, the number of blocks selected will be equal to the latter *i.e.* the quotient plus one.

For example, let us consider a charge which has 112 enumeration blocks. In this case, if 112 is divided by 5, the result would de 22 leaving a remainder of 2. If the random start is 3 or 4 or 5, the remainder is less than the random start and, therefore, we would have 22 sample blocks as indicated in (a).

On the other hand, if the random start is 1 or 2, the remainder would be greater than or equal to the random start and, therefore, we would have 23 sample blocks as indicated in (b).

**Col.6 : No. of the last block selected.** Enter here the serial number of the last block selected. In the above example, with 112 blocks if the random start were 4, the serial No. of the last block selected would be 109. This number should be entered in col. 6.

**Col.7 : No. of blocks left out col. 2—col. 6.** The total number of blocks remaining in the charge after the last block listed in col. 6 should be entered here. In the example discussed in previous para, the number

दर्ज किया जाएगा अर्थात् 112—109=3 इस कालम में दर्ज अंक 5 से कम का अंक होगा। यदि यह अंक शून्य हो तो इस कालम में शून्य दर्ज करें।

**कालम 8 : अगले चार्ज का प्रारंभिक ब्लाक (5 घटा कालम 7)**—कालम 7 में दर्ज नम्बर को 5 में से घटाएं और परिणाम इस कालम में लिखें। यह संख्या अगले चार्ज में चुने जाने वाले पहले ब्लाक की कम संख्या होगी। इस संख्या को सैंपल के लिए चयित किए जाने वाले अगले चार्ज के कालम 3 में लिखें।

एक चार्ज को पूरा करने के बाद दूसरा चार्ज लें और ऊपर बताई गई पद्धति को दोहराएं। दूसरे चार्ज का प्रारंभिक यादृच्छिक नम्बर वह होगा जो उससे ठीक पहले के चार्ज की नियंत्रण शीट के कालम 8 में दर्ज किया गया है। सम्भवतः उस नम्बर को आपने पहले ही कालम 3 में दर्ज कर लिया होगा। यदि आपने ऐसा नहीं किया है तो आप सबसे पहले इस नम्बर को कालम 3 में लिख लें। बाकी कालमों को ऊपर बताए गए तरीके के अनुसार ही भरना है।

**भाग 3 : गैर-शहरी नगरीय क्षेत्रों में सैम्पल चयन के लिए अनुदेश**

इन अनुदेशों में गैर-शहरी नगरीय क्षेत्रों अर्थात् शहरों को छोड़कर सभी कस्बों में सैम्पल ब्लाक बनाने का तरीका समझाया जा रहा है। इस प्रयोजन के लिए फार्म 2 का प्रयोग किया जाएगा।

राज्य और जिले का नाम तथा उनके कोड नम्बर उपयुक्त स्थान में लिखें।

कस्बों को उनके लोकेशन कोड नम्बर के अनुसार व्यवस्थित किया जाएगा। सैंपल के चयन का काम प्रथम कस्बे से शुरू होगा।

निदेशक, जनगणना कार्य ने आपको जिले के गैर-शहरी नगरीय क्षेत्र का 1 और 5 के बीच कोई यादृच्छिक नम्बर बता दिया होगा। इस नम्बर को प्रारम्भिक यादृच्छिक नम्बर के सामने दर्ज करें। प्रारम्भिक यादृच्छिक के समक्ष यह नम्बर उस गणना ब्लाक के नम्बर को बतलायेगा जिससे आप सैम्पल ब्लाक के नम्बर का चयन शुरू करेंगे। इस गणना ब्लाक से आरम्भ करके आगे बताए गए तरीके के अनुसार क्रमबद्ध तरीके से चयन किया जाएगा।

**कालम 1 : कस्बे का नाम और उसका लोकेशन कोड**—कस्बे का नाम और इसका लोकेशन कोड कालम 1 में दर्ज करें। अगले कस्बे का लोकेशन कोड और नाम तभी दर्ज करें जब पहले कस्बे में सैंपल चयन पूरा हो जाए। चूंकि आप बाद में देखेंगे कि आपको प्रत्येक कस्बे के लिए कुछ लाइनें प्रयोग करनी है अतः दूसरे कस्बे का नाम तब तक दर्ज न करें जब तक कि पहले कस्बे के सैंपलिंग का कार्य पूरा नहीं हो जाता है।

**कालम 2 : कस्बे में ब्लाकों की कुल संख्या का योग**—कस्बे में ब्लाकों की कुल संख्या का योग यहां दर्ज करें। चूंकि यह एक महत्वपूर्ण जानकारी है। अतः ब्लाकों की कुल संख्या बड़ी सावधानी से सुनिश्चित की जाए।

**कालम 3 : चयित पहले ब्लाक का नम्बर**—कालम 3 में दिया गया यादृच्छिक नम्बर लिखें। यह नम्बर सैंपल चयन का प्रारंभिक बिन्दु है। यदि किसी गैर-शहरी नगरीय क्षेत्र का यादृच्छिक नम्बर 4 है तो गणना ब्लाक नं० 4 पहला सैंपल ब्लाक होगा।

**कालम 4 : चयित गणना ब्लाकों की सूची**—कालम 3 में यादृच्छिक नम्बर लिखने के बाद उस नम्बर से आगे प्रत्येक पांचवें ब्लाक का चयन तब तक करते जाना है जब तक कस्बे मे ब्लाकों का इस प्रकार का चयन समाप्त नहीं हो जाता। उदाहरण के लिए यदि कालम 3 में यादृच्छिक नम्बर 4 है तो आपको ब्लाक नम्बर 4, 9, 14, 19 आदि का चयन करना है। यदि इस कस्बे में 112 ब्लाक हैं तो गणना ब्लाक नम्बर 109 अंतिम चयित ब्लाक होगा। सभी ब्लाकों के नम्बर कालम 4 में दर्ज करें। प्रविष्टियां इस प्रकार की जा सकती हैं :

4, 9, 14, 19, 24
29, 34, 39, 44, 49
.................इत्यादि

इस कालम में जितनी लाइनों की आवश्यकता हो उतनी उपयोग में लाएं। इस कालम में दर्ज ब्लाक कस्बें के सैंपल ब्लाक है।

**कालम 5 : सैम्पल में ब्लाकों की संख्या**—कालम 4 में सभी सैंपल ब्लाकों को दर्ज करने के बाद सैंपल में ब्लाकों की संख्या की गणना करें और इस संख्या के योग को कालम 5 में दर्ज करें। सैंपल ब्लाकों की संख्या उस संख्या के बराबर होगी जो कालम 2 में दर्ज किए गए कुल ब्लाकों की कुल संख्या में 5 से भाग देने पर निकलती है। यदि कालम 2 में दर्ज ब्लाकों की कुल संख्या में 5

3 should be entered here (112—109=3). The number entered in this column will be less than five. In case this number is zero, enter zero in this column.

**Col. 8 : Starting block of the next charge 5—col. 7.** Subtract the entry in col. 7 from the number 5, and enter the result in this column. This number will be the serial number of the first block to be selected *in the next charge.* This number should also be copied in col. 3 against the next charge for which sample selection has now to be commenced.

After completing this charge, take up the next charge and repeat the above operations. Instead of using a fresh random start you will have to use the number indicated in col. 8 in the entry relating to the immediate previous charge as the starting point in sample selection. You would have already copied this number in col. 3 in each case. If you have not done so it now. The other columns will be filled up as before.

**Part III—Instructions for selection of sample blocks in non-city urban areas**

These instructions indicate the way in which the sample blocks will be indentified in non-city urban areas, in other words, in all towns excluding cities. Form II will be used for this purpose.

Write the name of the state and district and their code numbers in the appropriate space.

Towns will be arranged according to their location code numbers. The sample selection will start from the first town.

For each non-city urban area of a district, a random number between 1 and 5 would have been communicated to you by the Director of Census Operations. Enter this number against the random start. This number against the random start indicates the number of the enumeration block from which you will start the selection of the sample blocks. Commencing with this enumeration block, selection will be done systematically as explained further.

**Col. 1 : Name of town and its location code.** Enter the name of the town and its location code in col. 1. The name and the location code of the next town will be entered only after completing the sample selection in the first town entered. Since, as you will see later, you may be using quite a few lines for each town, do not enter the name of the second town unless the sampling operation relating to the first town is completed.

**Col. 2 : Total number of blocks in the town.** Enter the total number of blocks in the town here. Since this is important information this has to be ascertained carefully.

**Col. 3 : Number of the first block selected.** Write down the randum number assigned here. This indicates the starting point for sample selection. If the randum number allotted for the non-city urban area is 4 the first sample block will be enumeration block No. 4.

**Col. 4 : List of enumeration blocks selected.** Starting with the randum number in col. 3 select every 5th block till you cannot select any further block in the town. For example, if the random number is col. 3 is four, you must select block numbers 4, 9, 14, 19......etc. If in this town there are 112 blocks, the last block selected will be the enumeration block number 109. All the block numbers should be entered in column 4. The entries can be made as :

4, 9, 14, 19, 24
29, 34, 39, 44, 49
..............................etc.

Use as many lines as needed in this column. Blocks listed in this column are the sample blocks for the town.

**Col. 5 : Number of blocks in the sample.** After listing all the sample blocks in column 4, count the number of blocks in the sample and enter this total number in column 5. The number of blocks in the sample should be equal to the number of blocks in the town entered in col. 2 divided by 5. If the number of blocks

का भाग पूरा पूरा नहीं आता है तो कालम 5 में दर्ज सैंपल ब्लाक की संख्या निम्नलिखित के बराबर होगी :

(क) $\frac{\text{चार्ज में ब्लाकों की कुल संख्या}}{5}$ शेष को छोड़ दें

या

(ख) $\frac{\text{चार्ज में ब्लाकों की संख्या}}{5}$ शेष को छोड़ दें और भागफल में 1 जोड़ दें

यदि शेष प्रारंभिक ब्लाक के नम्बर से कम बचता है तो सैंपल ब्लाकों की वास्तविक संख्या पहले उदाहरण से निकाली गई संख्या के बराबर होगी परन्तु यदि शेष प्रारंभिक ब्लाक नम्बर के बराबर है या उससे अधिक है तो चयित ब्लाकों की संख्या दूसरे उदाहरण से निकाली गई संख्या के बराबर होगी अर्थात् भागफल में 1 जोड़ने के बाद जो संख्या निकले उसके बराबर होगी।

उदाहरण के लिए एक चार्ज को लें जिसमें 112 गणना ब्लाक हैं। इस मामले में यदि 112 को 5 से विभाजित किया जाए तो शेष 2 को छोड़ दिया जाएगा और परिणाम 22 निकलेगा। यदि प्रारंभिक यादृच्छिक नम्बर 3 या 4 या 5 है तो शेष प्रारंभिक यादृच्छिक से कम है। अतः उदाहरण (क) के अनुसार कुल 22 सैंपल ब्लाक होंगे।

इसके विपरीत यदि यादृच्छिक 1 या 2 है तो शेष प्रारंभिक नम्बर से अधिक या उसके बराबर होगा। अतः उदाहरण (ख) के अनुसार कुल 23 सैंपल ब्लाक होंगे।

**कालम 6 : चयित अन्तिम ब्लाक का नम्बर**—कालम 6 में चयित अन्तिम ब्लाक की क्रम संख्या दर्ज करें। उक्त उदाहरण में 112 ब्लाकों में प्रारंभिक यादृच्छिक नम्बर 4 था तो चयित अन्तिम ब्लाक की क्रम संख्या 109 होगी। इस नम्बर को कालम 6 में दर्ज करें।

**कालम 7 : छोड़े गए ब्लाकों की संख्या (कालम 2 घटा कालम 6)**—कालम 6 में दर्ज अन्तिम ब्लाक के बाद कस्बे में जो भी ब्लाक बचते हैं उनकी संख्या कालम 7 में लिखें। उपर्युक्त पैरे में दिए गए उदाहरण के अनुसार 3 नम्बर को इस कालम में दर्ज किया जाएगा अर्थात् 112—109=3 इस कालम में दर्ज अंक 5 से कम का अंक होगा। यदि यह अंक शून्य हो तो इस कालम में शून्य दर्ज करें।

**कालम 8 : अगले कस्बे का प्रारम्भिक ब्लाक (5 घटा कालम 7)**—कालम 7 में दर्ज नम्बर को 5 में से घटाएं और परिणाम इस कालम में लिखें। यह संख्या अगले कस्बे में चुने जाने वाले पहले ब्लाक की क्रम संख्या होगी। इस संख्या को सैंपल के लिए चयित किए जाने वाले अगले कस्बे के कालम 3 में भी लिखें।

एक कस्बे को पूरा करने के बाद दूसरा कस्बा लें और ऊपर बताई गई पद्धति को दोहराएं। दूसरे कस्बे का प्रारंभिक यादृच्छिक नम्बर वह होगा जो उससे ठीक पहले के कस्बे की कन्ट्रोल शीट के कालम 8 में दर्ज किया गया है। सम्भवतः उस नम्बर को आपने पहले ही कालम 3 में दर्ज कर लिया होगा। यदि आपने ऐसा नहीं किया है तो आप सबसे पहले इस नम्बर को कालम 3 में लिख लें। बाकी कालमों को ऊपर बताए गए तरीके के अनुसार ही भरना है।

## भाग 4 : ग्रामीण क्षेत्रों में सैम्पल चयन के लिए अनुदेश

इन अनुदेशों में प्रत्येक ग्रामीण चार्ज में सैंपल ब्लाक के चयन की पद्धति समझाई जाएगी। ग्रामीण क्षेत्रों में सैंपल ब्लाको के चयन के लिए फार्म 3 का उपयोग किया जाएगा। इस फार्म को चार्ज रजिस्टर में से जानकारी लेकर भरा जाएगा।

राज्य, जिला और ग्रामीण चार्ज का नाम, उनके लोकेशन कोड के साथ उपयुक्त स्थान में लिखना है।

**कालम 1 : क्रम संख्या**—कालम 1 में प्रत्येक गणना ब्लाकों के सिलसिलेवार नम्बर लिखे जाएंगे। प्रत्येक गणना ब्लाक के लिए एक अलग लाइन उपयोग में लाई जाएगी।

**कालम 2 : सर्किल नम्बर**—चार्ज में सर्किलों को एक के बाद दूसरा दर्ज करें। यदि उनका कोई नाम (या नम्बर) हो तो उन्हें भी यहां लिखें।

**कालम 3 : गांव का लोकेशन कोड**—कालम 3 में गांव का लोकेशन कोड लिखें।

**कालम 4 : ब्लाक नम्बर**—कालम 4 में ब्लाक नम्बर दर्ज करें। यदि गणना के प्रयोजन के लिए किसी गांव में एकसे

in col. 2 is not exactly divisible by five then the number of sample blocks in col. 5, will be equal to :

(a) $\frac{\text{The number of blocks in the charge}}{5}$ ignoring the remainder

*Or*

(b) $\frac{\text{The number of blocks in the charge}}{5}$ ignoring the remainder $+1$

The actual number of blocks in the sample will be equal to the former if the remainder is less than the starting block number. If the remainder is equal to or greater than the starting block number. The number of blocks selected will be equal to the latter, *i.e.* the quotient plus one.

For example, let us consider a charge which has 112 enumeration blocks. In this case, if 112 is divided by 5, the result would be 22 leaving a remainder of 2. If the random start is 3 or 4 or 5, the remainder is less than the random start and, therefore, we would have 22 sample blocks as indicated in (a).

On the other hand, if the random start is 1 or 2, the remainder would be greater than or equal to the random start and, therefore, we would have 23 sample blocks as indicated in (b).

**Col. 6 : Number of the last block selected.** Enter here the serial number of the last block selected. In the above example, with 112 blocks, if the random start were 4, the serial number of the last block selected would be 109. This number would be entered in col. 6.

**Col. 7 : Number of blocks left out Col. 2—Col 6.** The total number of blocks remaining in the town after the last block listed in col. 6, should be entered here. In the example discussed in the previous para, the number 3 should be entered here (112—109 =3). number entered in this column will be less than five. In case this number is zero, enter zero in this column.

**Col. 8 : Starting block of the next town 5—Col 7.** Subtract the entry in col. 7 from the number 5 and write the result in this column. The number will be the serial number of the first block to be selected *in the next town* This number should also be copied in col. 3 against the next town for which sample selection has now to be commenced.

After completing this town, take up the next town and repeat the above operations. Instead of using a fresh random start you will have to use the number indicated in col. 8 in the entry relating to the immediate previous town as the starting point in sample selection. You would have already copied this number in col. 3 in each case. If you have not done so, do it now. The other columns will be filled up as before.

### Part IV—Instructions for sample selection in rural areas

These instructions indicate the way in which the sample blocks will be selected in each rural charge. Form III will be used for selection of sample blocks in rural areas. This form will be filled by extracting information contained in the charge register itself.

The names of the state, district and rural charge will have to be written in the appropriate spaces along with their location code numbers.

**Col. 1 : Serial number.** This is a running serial number of the enumeration blocks. For each enumeration block a separate line will be used.

**Col. 2 : Circle number.** The circles in the charge should be entered one after another. If they have any name (or number) enter them here.

**Col 3 : Location code of the village.** Write the location code of the village.

**Col. 4 : Block number.** The block number is entered in column 4. In case a particular village has more than one block for the purpose of enumeration, then separate lines should be used for each block. The

अधिक ब्लाक हैं तो प्रत्येक ब्लाक के लिए अलग-अलग लाइनों का उपयोग करें। प्रत्येक चार्ज के अन्तर्गत ब्लाक नम्बर सिलसिलेवार होना चाहिए। यह नम्बर गणना कार्य के लिए तैयार किए गए चार्ज रजिस्टर में प्रत्येक गणना ब्लाक को दिया गया नम्बर है।

**कालम 5, 6, 8, 10 और 12 : जनसंख्या के अनुसार ब्लाकों का साईज** मकान सूची बनाते समय निर्धारित की गई जनसंख्या को सुसंगत कालम में दर्ज करें। यदि ब्लाक मे कोई जनसंख्या न हो तो कालम 5 में शून्य (0) दर्ज करें। यदि ब्लाक की जनसंख्या 300 से कम या 300 और 499 के बीच या 500 और 749 के बीच या 750 से अधिक है तो कालम 6, 8, 10 या 12 में, यथास्थिति, वास्तविक जनसंख्या दर्ज करें। प्रत्येक ब्लाक की इन पांच कालमों में केवल एक ही कालम में प्रविष्टि होगी। एक ब्लाक के विवरणों को दर्ज करने के बाद दूसरे ब्लाक के विवरणों को दर्ज करें और इसी तरह आगे करते जाएं।

**कालम 7, 9, 11 और 13 : काल्पनिक नम्बर**—चार्ज के सभी ब्लाकों में उक्त काम कर लेने के बाद कालम 7, 9, 11 और 13 भरने हैं। कालम 7 में ब्लाकों को नई क्रम संख्या देनी है। कालम 6 में की गई प्रथम प्रविष्टि को कालम 7 में नम्बर 1 और दूसरी प्रविष्टि को नम्बर 2 आदि दिया जाएगा। कालम 6 की सभी प्रविष्टियां पूरी हो जाने के बाद कालम 9 में भी क्रम संख्या देना जारी रखें। उदाहरण के लिए यदि किसी चार्ज में 51 ब्लाक ऐसे हैं जिनकी जनसंख्या 300 से कम है तो कालम 7 में अन्तिम नम्बर 51 होगा और कालम 8 की प्रथम प्रविष्टि के समक्ष कालम 9 में क्रम संख्या 52 दर्ज की जाएगी। इसी प्रकार कालम 9 के पूरा हो जाने के बाद कालम 11 में और कालम 11 पूरा हो जाने के बाद कालम 13 में क्रम संख्या देनी है। यदि चार्ज में विशिष्ट परिमाप के ग्रुप का कोई ब्लाक नहीं है तो सुसंगत कालम में कोई भी प्रविष्टि नहीं होगी। उदाहरण के लिए यदि चार्ज में कोई भी ऐसा ब्लाक नहीं है जिसकी जनसंख्या 750 और उससे अधिक है तो कालम 12 और 13 खाली रहेंगे। इस दुबारा नम्बर देने के कार्य के अंत में, प्रत्येक गणना ब्लाक को कालम 7 या 9 या 11 या 13 में से एक काल्पनिक नम्बर देना है।

**सैम्पल ब्लाकों का चयन**—प्रत्येक चार्ज का 1 और 5 के बीच कोई एक यादृच्छिक नम्बर जनगणना कार्य निदेशक ने बता दिया होगा। उदाहरणस्वरूप आपके जिला जनगणना अधिकारी द्वारा 4 नम्बर दिया गया है। अतः 4, 9, 14, 19 इत्यादि काल्पनिक नम्बर वाले ब्लाकों का चयन किया जाएगा। सुसंगत कालम में काल्पनिक नम्बर को लाल पेंसिल से वृत्त के अन्दर रखा जाएगा। कालम 4 में तत्समानी ब्लाक नम्बर को भी लाल पेंसिल से वृत्त में रखा जाएगा। वृत्त के अन्तर्गत के ये ब्लाक इस चार्ज के सैंपल ब्लाक होंगे।

यह अवश्य ध्यान में रखा जाए कि जिन ब्लाकों में जनसंख्या नहीं है, उनका चयन नहीं किया जाए। इस प्रकार के गणना ब्लाकों का ब्लाक नम्बर कालम 4 में नोट किया जाएगा और कालम 5 में शून्य (0) लिख कर यह बताया जाएगा कि इन ब्लाकों में जनसंख्या नहीं है। लेकिन यह ध्यान रहे कि इस प्रकार के ब्लाकों की काल्पनिक क्रम संख्या दर्ज करने के लिए कोई कालम नहीं है। दूसरे शब्दों में, सैंपल ब्लाक केवल उन गणना ब्लाकों में से ही चुने जाएंगे जिनमें कुछ न कुछ जनसंख्या हो।

ध्यान देने वाली दूसरी महत्वपूर्ण बात यह है कि कालम 7, 9, 11 और 13 में दर्ज किए जाने वाले काल्पनिक नम्बर केवल सैंपल ब्लाकों की पहचान करने के लिए हैं। **यह नम्बर किसी भी अन्य प्रयोजन के लिए उपयोग में न लाया जाए।** सैंपल ब्लाकों के रिकार्ड में अर्थात् परिवार अनुसूची, व्यक्तिगत पर्ची पेड और अन्य सभी रिकार्ड में **केवल ब्लाक के लोकेशन कोड नम्बर** ही प्रयोग किए जाएं।

## भाग 5 : अन्य मामले

सैंपल ब्लाकों का चयन बहुत सावधानी से किया जाए। इन ब्लाकों के बारे में जनगणना रिकार्ड में जो जानकारी होगी उसे ही अधिकतर सारणीबद्ध किया जाएगा और आर्थिक कार्यकलाप, प्रजननता, प्रवास आदि से संबंधित बहुत महत्वपूर्ण सारणियों को केवल इन सैंपल ब्लाकों के आधार पर तैयार किया जाएगा। इसी से अन्दाजा लगाया जा सकता है कि सैंपल ब्लाक का कितना महत्व है अतः सैंपल का चयन जहां तक संभव हो सही किया जाए। यह बताना भी बहुत महत्वपूर्ण है कि सैंपल ब्लाकों में गणना जहां तक संभव हो ठीक ढंग से की जाए और कोई भी व्यक्ति आदि गणना से न रह जाए।

सैंपल चयन के महत्व को देखते हुए इस बात का ध्यान रखें कि यदि आपको इस विषय में कोई कठिनाई हो तो आप निःसंकोच जिला जनगणना अधिकारी और निदेशक जनगणना कार्य से अवश्य सम्पर्क स्थापित करें।

जैसा कि पहले बताया जा चुका है, सैंपल ब्लाकों में सामान्य और सैंपल दोनों ही व्यक्तिगत पर्चियां भरी जाएंगी। गैर-सैंपल ब्लाकों में केवल सामान्य व्यक्तिगत पर्ची भरी जाएगी। तथापि, यह ध्यान दें कि परिवार अनुसूची सैंपल और गैर-सैंपल दोनों ही ब्लाकों में भरी जाएंगी अर्थात् इसे सभी परिवारों के लिए भरा जाएगा। सैंपल ब्लाकों में भरी जाने वाली व्यक्तिगत पर्चियां नीली छपी हैं।

block number should be continuous within each charge. This number is the number assigned to each enumeration block in the charge register prepared for the enumeration operations.

**Col. 5, 6, 8, 10 and 12 : Size of block by population.** Enter the population of the block as determined at the house listing operations in the relevant column. If the block does not have any population, enter 0 under column 5. If the population of the block is less than 300 or between 300 and 499 or between 500 and 749 or above 750, enter the actual population in column 6, 8, 10 or 12, as the case may be. Each block will have an entry in only one of these five columns. After entering the particulars for a block enter the particulars for the next block and so on.

**Col. 7, 9, 11 and 13 : Notional numbers.** After you have exhausted all the blocks in your charge, you must now go to columns 7, 9, 11 and 13. Starting with column 7, you must allot a fresh serial number to the blocks. Thus, the first entry in column 6 will get number 1 in column 7 and the second entry number 2 and so on. After you have exhausted all the entries in column 6, continue the serial numbring in column 9 also. For example, if you have 51 blocks with population less than 300 in the particular charge, the last number in column 7 will be 51 and against the first entry in column 8 you will have to record the serial number 52 in column 9. Similarly, after exhausting column 9, you should continue the serial number in column 11 and column 13 respectively. In case you do not have a block of a particular size group in the charge, there will be no entry in the relevant column. For example, if in your charge, there are no blocks of population 750 and above then column 12 and 13 will be blank. At the end of this re-numbering operation, each enumeration block will have a notional number given in column 7 or 9 or 11 or 13.

**Selection of Sample Blocks.** For each charge a random number between 1 and 5 will have been communicated by the state Director of Census Operation's office. For example let us assume 4 as the random number given to you by your District Census Officer. Therefore, blocks, having the notional number 4, 9, 14, 19 etc. ...will be selected. The notional numbers in the relevant columns will be circled in red pencil. The corresponding block number in column 4 will also be circled with red pencil. The circled blocks will be the sample blocks in this charge.

It must be noted that the blocks with no population will not be selected. The enumeration block number of such blocks will be noted in col. 4 and the fact that they have no population will also be noted in col. 5 with the entry '0', but it will be noticed that there is no column for the notional serial number in the case of such blocks. In other words, the sample blocks will be selected only from among those enumeration blocks which have some population.

Another very important point to be noted is that the notional number in cols. 7, 9, 11 and 13 are only meant to identify the sample blocks. This number MUST NOT BE USED FOR ANY OTHER PURPOSE. In the records of the sample blocks such as the Household Schedules, Induvidual Slip Pads and in all other records the number that must be used is ONLY THE LOCATION CODE NUMBER OF THE BLOCK.

**Part V—Other matters**

The selection of the sample blocks must be made very carefully. The information in the census records of these blocks will be used for a major part of tabulation and most of the very important tables relating to economic activity, fertility, migration, etc. are going to be obtained only on the basis of these sample blocks. It will, therefore, be realised how very important it is that the selection of the sample is as perfect as possible. Incidentally, it will also be noted how very important it is for us to ensure that the quality and coverage of the enumeration in the sample blocks is also as perfect as possible.

In view of the importance of the sample selection, please note that if you have any difficulty at all in this matter, you must unhesitatingly get in touch with the District Census Officer and the Director of Census Operations.

As mentioned earlier, in the sample blocks both the Universal and Sample Individual Slip will be canvassed. In the non-sample blocks only the Universal Individual Slip will be canvassed. However, please note that the Household Schedule will be canvassed in both the sample and non-sample blocks, i e. it will be canvassed for all households. The individual slips to be canvassed in the sample blocks are printed in blue.

फार्म I

भारत की जनगणना, 1981 पृष्ठ संख्या······

संम्पल ब्लाकों के चुनाव के लिए नियंत्रण शीट— शहरी

राज्य ······························· जिला ·······························

शहर ······························· प्रारंभिक यादृच्छिक ·······························

| वार्ड का नाम या नम्बर | वार्ड में ब्लाकों की कुल संख्या | चयित पहले ब्लाक का नम्बर | चयित गणना ब्लाकों की सूची | सैम्पल में ब्लाकों की संख्या | चयित अन्तिम ब्लाक का नं० | छोड़े गए ब्लाकों की संख्या (कालम 2 घटा कालम 6) | अगले वार्ड का प्रारंभिक ब्लाक (5 घटा कालम 7) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | 8 |

फार्म II

भारत की जनगणना, 1981 पृष्ठ संख्या······

सैम्पल ब्लाकों के चुनाव के लिए नियंत्रण शीट - गैर-शहरी नगरीय

राज्य ······························· जिला ·······························

कस्बा ······························· प्रारंभिक यादृच्छिक ·······························

| कस्बे का नाम और इसका लोकेशन कोड | कस्बे में ब्लाकों की कुल संख्या | चयित पहले ब्लाक का नम्बर | चयित गणना ब्लाकों की सूची | सैम्पल में ब्लाकों की संख्या | चयित अन्तिम ब्लाक का नं० | छोड़े गए ब्लाकों की संख्या (कालम 2 घटा कालम 6) | अगले कस्बे का प्रारंभिक ब्लाक (5 घटा कालम 7) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | 8 |

फार्म III

भारत की जनगणना, 1981 पृष्ठ संख्या······

सैम्पल ब्लाकोंके चुनाव के लिए नियंत्रण शीट—ग्रामीण

राज्य ······························· जिला ·······························

तहसील/तालुक/पुलिस थाना/विकास खंड ······························· प्रारंभिक यादृच्छिक ·······························

| क्र० सं० | सर्किल नं० | गांव का लोकेशन कोड | ब्लाक नं० | जनसंख्या के अनुसार ब्लाकों का परिमाप एवं काल्पनिक नम्बर | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | शून्य | 300 से कम | क्रम सं० | 300-499 | क्रम सं० | 500-749 | क्रम सं० | 750 और अधिक | क्रम सं० |
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | 8 | 9 | 10 | 11 | 12 | 13 |

**Form I**

CENSUS OF INDIA, 1981 Page No.......

*Control sheet for the selection of sample blocks—City*

State.................................. District..........................................

City......... ........................... Random start..................................

| Name of the Charge or Number | Total Number of blocks in the charge | Number of the first block selected | List of Enumeration blocks selected | No. of blocks in the sample | No. of the last block selected | No. of blocks left out (Col. 2—Col. 6) | Starting block of the next charge (5—Col. 7.) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | 8 |

**Form II**

CENSUS OF INDIA, 1981 Page No.......

*Control sheet for the selection of sample blocks—Non-city urban*

State.................................. District..........................................

Town .................................. Random start..................................

| Name of town and its location code | Total Number of blocks in the town | Number of the first block selected | List of Enumeration blocksselected | Number of blocks in the sample | Number of the last block selected | Number of blocks left out (Col. 2—Col. 6.) | Starting block of the next town (5—Col. 7.) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | 8 |

**Form III**

CENSUS OF INDIA, 1981 Page No.......

*Control sheet for selection of sample blocks—Rural*

State.................................................... District..........................................

Tehsil/Taluk/P.S./Development Block.................... Random start..................................

| Sl. No. | Circle No. | Location Code of the village | Block No. | Size of block by population and notional number | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | Zero | Less than 300 | S.No. | 300-499 | S.No. | 500-749 | S.No. | 750 & above | S.No. |
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | 8 | 9 | 10 | 11 | 12 | 13 |

## परिशिष्ट IV का अनुलग्नक II
## आकलन पद्धति

सामान्य—प्रस्तुत की जाने वाली सारणियों के विभिन्न कोष्ठों का अनुमान सैम्पल परिवारों के आधार पर लगाया जाएगा। "प्राथमिक जनगणना सार" में प्रत्येक ग्राम/कस्बे/शहर के स्तर पर की साक्षर/निरक्षर जनसंख्या, काश्तकारी में लगे हुए व्यक्तियों, खेतिहर मजदूरों, पारिवारिक उद्योग, अन्य कार्य में लगे हुए व्यक्तियों और साथ ही सीमांतिक काम करने वालों, काम न करने वालों, काम की खोज में/काम करने के इच्छुक व्यक्तियों के बारे में स्त्री/पुरुष के अनुसार जनसंख्या प्रस्तुत की गई है। प्राथमिक जनगणना सार से प्राप्त प्रत्येक स्तर अर्थात् किसी जिले के शहरी, गैर-शहरी नगरीय और ग्रामीण क्षेत्रों के इन आंकड़ों का प्रयोग नियंत्रणों के रूप में किया जाएगा और सैंपल के आंकड़ों का विस्तार अन्तिम सारणियां बनाने के लिए "अनुपात आकलन" द्वारा इन समूहों में किया जाएगा। यह आकलन निम्नलिखित चरणों में किया जाएगा।

चरण 1—प्रत्येक सारणीकरण क्षेत्र के लिए सैंपल के आधार पर सारणी 1 तैयार करें।

सारणी 1 : साक्षरता और स्त्री/पुरुष के अनुसार वर्गीकृत काम करने वाले, सीमान्तिक काम करने वाले और काम न करने वाले

| काम करने वाले/काम न करने वाले/ सीमांतिक काम करने वाले | पुरुष | | स्त्रियां | |
|---|---|---|---|---|
| | साक्षर | निरक्षर | साक्षर | निरक्षर |
| 1. काश्तकार (का०) | $n_{111}$ | $n_{121}$ | $n_{211}$ | $n_{221}$ |
| 2. खेतिहर मजदूर (खे० म०) | $n_{112}$ | $n_{122}$ | $n_{212}$ | $n_{222}$ |
| 3. पारिवारिक उद्योग में काम करने वाले (पा० उ०) | $n_{113}$ | $n_{123}$ | $n_{213}$ | $n_{223}$ |
| 4. अन्य काम करने वाले (अ० का०) | $n_{114}$ | $n_{124}$ | $n_{214}$ | $n_{224}$ |
| 5. काम की खोज में/काम करने के इच्छुक सीमांतिक काम करने वाले | $n_{115}$ | $n_{125}$ | $n_{215}$ | $n_{225}$ |
| 6. काम की खोज में नहीं काम करने के इच्छुक नहीं सीमान्तिक काम करने वाले | $n_{116}$ | $n_{126}$ | $n_{216}$ | $n_{226}$ |
| 7. काम की खोज में/काम करने के इच्छुक काम न करने वाले | $n_{117}$ | $n_{127}$ | $n_{217}$ | $n_{227}$ |
| 8. काम की खोज में नहीं/काम करने के इच्छुक नहीं काम न करने वाले | $n_{118}$ | $n_{128}$ | $n_{218}$ | $n_{228}$ |

टिप्पणी :—$n_{ijk}$, $i^{th}$ में स्त्री/पुरुष $(i=1, 2)$, $j^{th}$ साक्षरता समूह $(j=1, 2)$ और $k^{th}$ औद्योगिक समूह $(k=1, 2 \cdots\cdots 8)$ में व्यक्तियों की संख्या दर्शित करता है।

किसी जिले का शहरी/गैर-शहरी नगरीय भाग/जिले का ग्रामीण भाग सारणीकरण क्षेत्र होगा। इस बात का ध्यान रखा जाए कि यदि सैंपलिंग के प्रयोजन के लिए किसी शहरी/नगरीय समूह के बाह्य विकास को अलग गैर-शहरी नगरीय उप-स्तर माना जाता है तो सारणी 1 तैयार करने के लिए इस तरह के उप-स्तर के रिकार्ड को उसी शहर में सम्मिलित किया जाए।

सारणी में संकेत चिह्न $n_{ijk}$ सैंपल में व्यक्तियों, $k^{th}$ औद्योगिक समूह, $j^{th}$ साक्षरता समूह और $i^{th}$ स्त्री/पुरुष समूह में व्यक्तियों की संख्या दर्शित करता है। प्रा० जन० सा० पर आधारित तदनुरूप पूर्ण गणना के आंकड़े जहां कहीं भी उपलब्ध होंगे वहां उन्हें $N_{ijk}$ से ही दर्शित किया जाएगा।

सारणी 1 में का०, खे०म०, पा०उ० और अ०का० करने वाले व्यक्ति वे होंगे जिन्हें प्रश्न 15क के अन्तर्गत दर्ज किया गया है। काम की खोज मे/काम करने के इच्छुक सीमान्तिक काम करने वाले वे व्यक्ति होंगे जिनके लिए प्रश्न 14ख के अन्तर्गत 'नहीं (2)' और प्रश्न 16 के अन्तर्गत 'हां (1)' दर्ज किया गया है। इसी प्रकार, काम की खोज मे नहीं/काम करने के इच्छुक नहीं सीमांतिक काम करने वाले व्यक्ति वे होंगे जिनके लिए प्रश्न 14ख और प्रश्न 16 के अन्तर्गत 'नहीं (2)' दर्ज किया गया है। काम की खोज में/काम करने के इच्छुक काम न करने वाले व्यक्ति वे होंगे जिनके लिए प्रश्न 14क के अन्तर्गत 'नहीं' (गृ०/वि०/आ०/रि०/भि०/सं०/अन्य) और प्रश्न 16 के अन्तर्गत 'हां (1)' दर्ज किया गया है। इसी प्रकार, काम की खोज में नहीं/काम करने के इच्छुक नहीं काम न करने वाले व्यक्ति वे होंगे जिनके लिए प्रश्न 14क और प्रश्न 16 में 'नहीं' दर्ज किया गया है।

सारणीकरण क्षेत्र की प्रत्येक कोष्ठ में आने वाले व्यक्तियों के रिकार्ड को इकट्ठा रखना काफी सुविधाजनक रहेगा। इससे बाद में प्रत्येक रिकार्ड के लिए महत्व गुणक प्रदान करने में सहायता मिलेगी।

## ANNEXURE II TO APPENDIX V

### ESTIMATION PROCEDURE

*General* : The values of various cells to be presented will be estimated from the sample slips. The 'Primary Census Abstract' (PCA) presents for each village/town/city, the population of literates/illiterates, persons engaged in cultivation (C), agricultural labour (AL), household industry (HHI), other work (OW) as well as marginal workers, non-workers persons seeking/available for work by sex. These totals for each stratum *i.e.* city, non-city urban and rural areas of a district derived from PCA will be used as controls and the data from the sample will be expanded into these groups by means of 'ratio estimation'. The estimation will be done in different steps explained below :—

**Step I** : Prepare table 1, based on the sample for each tabulation area.

**Table 1 : Workers, marginal workers and non-workers classified by literacy and sex**

| Workers/non-workers/ marginal workers | Males | | Females | |
|---|---|---|---|---|
| | Literate | Illiterate | Literate | Illiterate |
| 1. Cultivators (C) | $n_{111}$ | $n_{121}$ | $n_{211}$ | $n_{221}$ |
| 2. Agricultural labourers (AL) | $n_{112}$ | $n_{122}$ | $n_{212}$ | $n_{222}$ |
| 3. Workers in household industry (HHI) | $n_{113}$ | $n_{123}$ | $n_{213}$ | $n_{223}$ |
| 4. Other workers (OW) | $n_{114}$ | $n_{124}$ | $n_{214}$ | $n_{224}$ |
| 5. Marginal workers seeking/available for work | $n_{115}$ | $n_{125}$ | $n_{215}$ | $n_{225}$ |
| 6. Marginal workers not seeking/not available for work | $n_{116}$ | $n_{126}$ | $n_{216}$ | $n_{226}$ |
| 7. Non-workers seeking/available for work | $n_{117}$ | $n_{127}$ | $n_{217}$ | $n_{227}$ |
| 8. Non-workers not seeking/not available for work | $n_{118}$ | $n_{128}$ | $n_{218}$ | $n_{228}$ |

Note : $n_{ijk}$ denotes the number of persons in the $i^{th}$ sex (i=1, 2), $j^{th}$ literacy group (j=1, 2) and $k^{th}$ industry group (k=1, 2...8).

The tabulation area will be city/non-city urban part of a district/rural part of a district. It should be noted that if the outgrowth of a city/urban agglomeration have been treated as a separate non-city urban sub-stratum for the purpose of sampling, the records of such a sub-stratum should be pooled with that of the city to prepare table 1.

In the table the notation $n_{ijk}$ denotes the number of persons in th sample, in the $k^{th}$ industry group, $j^{th}$ literacy group and $i^{th}$ sex group. The corresponding full count values wherever available based on PCA, will be denoted by $N_{ijk}$.

In table 1, C, AL, HHI and OW will be based on answers recorded under Q. 15A. Marginal workers seeking/available for work will be those for whom 'No. (2)' has been recorded under Q. 14B and 'Yes (1)' has been recorded under Q. 16. Similarly marginal workers not seeking/not available for work will be those for whom 'No. (2)' has been recorded under Q. 14B and Q. 16. Non-workers seeking/available for work will be those for whom 'No' (H/ST/R/B/I/O) has been recorded in Q. 14A and 'Yes (1)' has been recorded in Q. 16. Similarly non-workers not seeking/not available for work will be persons with 'No' in Q. 14A and in Q. 16.

It will be advantageous to keep records of individuals falling in each cell in a tabulation area together. This will help in assigning weights later on to each record.

**चरण 2** -- प्रत्येक 'सारणीकरण क्षेत्र' की सैंपल सारणी तैयार करने के पश्चात् सीमांतिक योगों का समायोजन किया जाएगा ताकि तदनुरूप पूर्ण गणना मूल्यों के साथ उनका मेल बैठ सके । यह समायोजन पुनरावृत्तिक पद्धति द्वारा किया जाएगा । पुनरावृत्तिक पद्धति लागू करने से इकाइयों के कतिपय महत्वों का पता चलेगा । इन्हें 'पुनरावृत्तिक पूर्ण गणना मूल्य' या पु० पू० ग० मू० कहा जाएगा । पु० पू० ग० मू० की उत्पत्ति दो अवस्थाओं में की जाएगी ।

**अवस्था 1** : पहली अवस्था में

(क) सीमान्तिक काम करने वाले

(ख) काम न करने वाले तथा

(ग) काम की खोज में/काम करने के इच्छुक व्यक्तियों के प्रा० जन० सा० के पूर्ण गणना मूल्य से हमने प्रत्येक सारणीकरण क्षेत्र अर्थात् किसी जिले के शहरी, गैर-शहरी नगरीय और ग्रामीण क्षेत्रों के लिए स्त्री/पुरुष अनुसार निम्नलिखित अनुमान प्राप्त करने हैं :—

(i) काम की खोज में/काम करने के इच्छुक सीमान्तिक काम करने वाले

(ii) काम की खोज में नहीं/काम करने के इच्छुक नहीं सीमांतिक काम करने वाले

(iii) काम की खोज में/काम करने के इच्छुक काम न करने वाले और

(iv) काम की खोज में नहीं/काम करने के इच्छुक नहीं काम न करने वाले

स्पष्टतया (i) + (ii) = (क), (iii) + (iv) = (ख) होगा ।

(i) से (iv) तक के ये चार अनुमानित मूल्य अवस्था 2 में समायोजन के लिए पूर्ण गणना मूल्य माने जाएंगे । चूंकि प्रत्येक स्त्री/पुरुष के लिए अलग-अलग समायोजन किया जाना है अत: नीचे दी गई पद्धति केवल एक स्त्री/पुरुष के लिए है ।

सारणी 1 में प्राप्त सैंपल इकाई की आवृत्तियों और प्रा० जन० सा० से प्राप्त नियंत्रण आंकड़ों के आधार पर स्त्री/पुरुष के अनुसार सारणी 2 तैयार करें ।

**सारणी 2 : सीमांतिक काम करने वाले, काम न करने वाले और काम की खोज में लगे व्यक्तियों के सैंपल और पूर्ण गणना मूल्य**

| काम करने वालों का वर्ग | काम की खोज में/काम करने के इच्छुक | काम करने के इच्छुक नहीं | सैंपल योग | गणना पूर्ण (प्रा० जन० सा०) मूल्य |
|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
| सीमांतिक का करने वाले | $n_{1.5}$ | $n_{1.6}$ | $n_{1.5}+n_{1.6}$ | $N_{1.5}+N_{1.6}$ |
| काम न करने वाले | $n_{1.7}$ | $n_{1.8}$ | $n_{1.7}+n_{1.8}$ | $N_{1.7}+N_{1.8}$ |
| सैंपल योग | $n_{1.5}+n_{1.7}$ | $n_{1.6}+n_{1.8}$ | $n_{1.5}+n_{1.6}+n_{1.7}+n_{1.8}$ | — |
| पूर्ण गणना (प्रा० जन० सा०) मूल्य | $N_{1.5}+N_{1.7}$ | $N_{1.6}+N_{1.8}$ | — | $N_{1.5}+N_{1.6}+N_{1.7}+N_{1.8}$ |

टिप्पणी : $n_{115}+n_{125}=n_{1.5}$; $n_{116}+n_{126}=n_{1.6}$

$n_{117}+n_{127}=n_{1.7}$; $n_{118}+n_{128}=n_{1.8}$

पूर्ण गणना (प्रा० जन० सा०) मूल्य अन्तिम कालम और अन्तिम लाइन में दिए गए हैं । सीमांतिक काम करने वालों और काम न करने वालों की संख्या प्रा० जन० सा० में आसानी से उपलब्ध है । काम की खोज में नहीं/काम करने के इच्छुक नहीं व्यक्तियों की संख्या सीमांतिक काम करने वाले और काम न करने वाले व्यक्तियों के जोड़ में से काम की खोज में/काम करने के इच्छुक व्यक्तियों की संख्या घटा कर प्राप्त की जाती है ।

**Step II :** After preparing the sample table for each 'tabulation area', the marginal totals will be adjusted to tally with the corresponding full count values. This adjustment will be done by an iterative procedure.

The application of the iterative procedure will lead to certain cell values. These will be called 'iterated full count value' or IFCV. The derivation of IFCVs will be done in two stages.

**Stage 1 :** In this stage, from the full count PCA values of

(a) Marginal workers

(b) Non-workers

(c) Persons seeking/available for work we nave to estimate

(i) Marginal workers seeking/available for work

(ii) Marginal workers not seeking/not available for work

(iii) Non-workers seeking/available for work and

(iv) Non-workers not seeking/not available for work sex-wise for each tabulation area *i.e.* for city, non-city urban and rural areas of a district.

Obviously (i) and (ii) should add upto (a) ; (iii) and (iv) should add upto (b).

These four estimated values in (i) to (iv) will then be treated, as though they are full count values, for adjustment in stage 2. Since adjustment is done separately for each sex the details of the procedure given below refers to only one sex.

From the sample cell frequencies obtained in Table 1 and the control figures obtained from PCA, prepare the Table 2 sex-wise.

**Table 2 : Sample and full count values of marginal workers, non-workers and those seeking work**

| Worker category | Seeking/ available for work | Not seeking work | Sample Total | Full count (PCA) value |
|---|---|---|---|---|
| Marginal workers | $n_{1\cdot5}$ | $n_{1\cdot6}$ | $n_{1\cdot5}+n_{1\cdot6}$ | $N_{1\cdot5}+N_{1\cdot6}$ |
| Non-workers | $n_{1\cdot7}$ | $n_{1\cdot8}$ | $n_{1\cdot7}+n_{1\cdot8}$ | $N_{1\cdot7}+N_{1\cdot8}$ |
| Sample total | $n_{1\cdot5}+n_{1\cdot7}$ | $n_{1\cdot6}+n_{1\cdot8}$ | $n_{1\cdot5}+n_{1\cdot6}$ $+n_{1\cdot7}+n_{1\cdot8}$ | — |
| Full count (PCA) value | $N_{1\cdot5}+N_{1\cdot7}$ | $N_{1\cdot6}+N_{1\cdot8}$ | — | $N_{1\cdot5}+N_{1\cdot6}$ $+N_{1\cdot7}+.N_{1\cdot8}$ |

**Note :** $n_{115}+n_{125}=n_{1\cdot5}$ ; $n_{116}+n_{126}=n_{1\cdot6}$

$n_{117}+n_{127}=n_{1\cdot7}$ ; $n_{118}+n_{128}=n_{1\cdot8}$

The full count (PCA) values are indicated in the last column and last row. The number of marginal workers and non-workers is readily avaialble in PCA. Number of persons not seeking/not available for work is obtained as number of marginal workers + non-workers—number of persons seeking/available for work.

सैंपल मूल्यों का यथानुपात समायोजन करें ताकि सैंपल लाइन के योग लाइन के सामने उल्लिखित पूर्ण गणना मूल्य से मेल खा सकें अर्थात्

$$r_1 = \frac{\text{पूर्ण गणना में सीमांतिक काम करने वालों की संख्या}}{\text{सैंपल में सीमांतिक काम करने वालों की संख्या}}$$

की गणना करके काम की खोज में/काम करने के इच्छुक ($n_{1\cdot5}$) और काम की खोज में नहीं/काम करने के इच्छुक नहीं ($n_{1\cdot6}$) सीमांतिक काम करने वालों की संख्या को सैम्पल में $r_1$ से गुणा करें। इसी प्रकार

$$r_2 = \frac{\text{पूर्ण गणना में काम न करने वालों की संख्या}}{\text{सैंपल मे काम न करने वालों की सख्या}}$$

की गणना करके काम की खोज में/काम करने के इच्छुक ($n_{1\cdot7}$) और काम की खोज में नहीं/काम करने के इच्छुक नहीं ($n_{1\cdot8}$) काम न करने वालों के आंकड़ों को $r_2$ से गुणा करें।

माना इस प्रकार प्राप्त इकाई मूल्य $n_{1\cdot5}$ (1, 0), $n_{1\cdot6}$ (1, 0), $n_{1\cdot7}$ (1, 0), $n_{1\cdot8}$ (1, 0) हैं जिनमें कोष्ठक में दी गई 1 और 0 की संख्याएं क्रमशः यह दर्शित करती हैं कि मूल सैंपल मूल्य को आवृत्ति मूल्य द्वारा सशोधित किया गया है और समायोजन लाइन के अनुसार किया गया है। उपर्युक्त प्राप्त मूल्यों को कालमवार जोड़ कर नए कालम के योग प्राप्त करें। कालम के योग काम की खोज में/काम करने के इच्छुक और काम की खोज में नहीं/काम करने के इच्छुक नहीं व्यक्तियों की अनुमानित सख्या दर्शित करते हैं। इनका पूर्ण गणना (प्रा० जन० सा०) मूल्यों के साथ मेल किया जाए। इसके लिए $c_1$ और $c_2$ की गणना करें जहां

$$c_1 = \frac{\text{पूर्ण गणना के अनुसार काम की खोज मे/काम करने के इच्छुक व्यक्तियों की संख्या}}{\text{काम की खोज मे/काम करने के इच्छुक व्यक्तियों की अनुमानित सख्या}}$$

$$c_2 = \frac{\text{पूर्ण गणना के अनुसार काम की खोज मे नहीं/काम करने के इच्छुक नहीं व्यक्तियों की संख्या}}{\text{काम की खोज मे नहीं/काम करने के इच्छुक नहीं व्यक्तियों की अनुमानित सख्या}}$$

कालम 1 की नई प्रविष्टियों को $c_1$ से और कालम 2 की नई प्रविष्टियों को $c_2$ से गुणा करने अर्थात् $n_{1\cdot5}$ (1, 0) और $n_{1\cdot7}$ (1, 0) को $c_1$ से और $n_{1\cdot6}$ (1, 0) और $n_{1\cdot8}$ (1, 0) को $c_2$ से गुणा करें। इन मूल्यों को $n_{1\cdot5}$ (1, 1), $n_{1\cdot6}$ (1, 1), $n_{1\cdot7}$ (1, 1) और $n_{1\cdot8}$ (1, 1) कहा जाए। संकेत चिह्न (1, 1) यह दर्शित करता है कि दोनों लाइनों और कालमों को एक बार समायोजित किया गया है।

उक्त से प्राप्त मूल्यों को पंक्तिवार जोड़ें तथा जांच करें कि क्या वे प्रा० जन० सा० के मूल्यों से मेल खाते हैं। यदि मेल खाते हैं तो पुनरावृत्ति रोक दें अन्यथा इन मूल्यों को पहले किये गये अनुसार पंक्तिवार समायोजित करें जिससे कि ये प्रा० जन० सा० के पंक्तिवार मूल्यों से मेल खाएं। इस समायोजन के पश्चात् यह जांच करें कि कालम के नए समायोजित योग प्रा० जन० सा० के मूल्यों के साथ मेल खाते हैं। यदि वे मेल नहीं खाते तो कालमवार समायोजित करें। इन समायोजनों के पंक्तिवार तथा कालमवार एक के बाद एक पुनरावृति से इकाइयों के कुछ मूल्य प्राप्त हो जाएंगे जो पंक्तिवार तथा कालमवार प्रा० जन० सा० के मूल्यों से मेल खाएंगे।

उक्त पद्धति से सीमांतिक काम करने वाले और काम की खोज में/काम करने के इच्छुक और काम की खोज में नहीं/काम करने के इच्छुक नहीं काम न करने वालों का स्त्री/पुरुष के अनुसार अनुमानों का पता चलेगा। ये अनुमान जिन्हें 'पुनरावृत्तिक पूर्ण गणना मूल्य' (पु० पू० ग० मू०) कहा गया है अवस्था 2 में आगे पु० पू० ग० मू० ज्ञात करने के लिए नियंत्रण रूप में प्रयोग किए जाएंगे।

**अवस्था 2 :** का०, खे० म०, पा० उ०, अ० का०, साक्षर, निरक्षर के पूर्ण गणना मूल्य और स्त्री/पुरुष के अनुसार काम की खोज में/काम करने के इच्छुक और काम की खोज में नहीं/काम करने के इच्छुक नहीं, सीमांतिक काम करने वालों और काम न करने वालों के पु० पू० ग० मू० एकत्रित करें। संदर्गित पु० पू० ग० मू० प्रथम अवस्था से लेने होंगे। ध्यान रखें कि प्रा० जन० सा० से केवल सीमांतिक काम करने वाले, काम न करने वाले और काम की खोज में/काम करने के इच्छुक व्यक्तियों का पता चलेगा तथा अवस्था से सीमांतिक काम करने वालों और काम न करने वालों में से काम की खोज में/काम करने के इच्छुक व्यक्तियों का पता चलेगा।

सैंपल मूल्यों को समायोजित करें ताकि वे पूर्ण गणना मूल्यों से आपस में मेल खाएं। इसके लिए कार्य प्रणाली अवस्था 1 की तरह ही है। फर्क केवल इतना ही है कि ये अधिक सैलों के लिए हैं। किसी एक स्त्री/पुरुष के लिए कार्य प्रणाली निम्नलिखित है :

